४— सूर्य तुह्मारे सामनें है । त्रैलोक्य इस के प्रकाश से प्रकाशित है । **"सूर्य आत्मा जगतस्तस्थुषश्च"** ( यजुः सं० ) इस श्रौत सिद्धान्त के अनुसार हम उसी के अंश हैं । अंश अंशी से अभिन्न है । फलतः जो वह है, वही हम हैं । **"हम कौन हैं"** इस का यही सच्चा इतिहास है । जिन धोकेबाजों नें तुह्मारे इतिहास का स्वरूप विकृत कर तुह्मारे आत्मवैभव का अपहरण कर रक्खा है, एवं जिस कल्पित इतिहास को मोहवश सत्य समझते हुए तुम अपनी जन्मसिद्ध स्वतन्त्रता से वञ्चित होरहे हो, कलङ्कित,कल्पित, कुत्सित, कुतर्कमय उस मिथ्या इतिहासग्रन्थ के पत्रों को जला डालो । अपने अतीत गौरव के सच्चे इतिहास का अन्वेषण करो । वह मिलेगा तुम्हें अपने ऋषियों की वाणी में, उपनिष्दों में । वह इतिहास अजर अमर है, अतएव अमिट है । अपने इस सत्य आत्मइतिहास के बल पर तुम जन्मसिद्धा उस आत्मानन्दमूला स्वतन्त्रता को प्राप्त करनें में समर्थ बनोगे । परन्तु इतना ध्यान रखना कि इतिहास देखने में कहीं प्रमाद न हो जाय । कर्म्म करो, परन्तु सावधानी से । आंख मीच कर यथेच्छाचारी मत बनना । अपितु निम्न लिखित सिद्धान्त को सदा अपने सामने रखते हुए ही कर्ममार्ग में प्रवृत्त रहना—

**किं नु मे स्यादिदं कृत्वा किं नु मे स्यादकुर्वता ।**
**इति संचिन्त्य मेधावी कर्म्म कुर्वीत वा न वा ॥**

कर्मजाल बड़ा दुस्तर है । **"किं कर्म किमकर्म्मेति कवयोऽप्यत्र मोहिताः"**(गीता) के अनुसार कवि (भृगु—सोम) वंशज, सोममय मन का संयम करनें के कारण कवि नाम से प्रसिद्ध बड़े बड़े मनस्वी भी कभी कभी धोका खा जाते हैं । वे भी कभी कभी वर्णाश्रमधर्म्ममूलक आधिकारिक कर्म्म की उपेक्षा कर अकर्म्म को कर्म्म मान बैठते हैं, कर्म्म को अकर्म मान बैठते हैं । तुम्हें चाहिए कि—



५— तुमनें कर्म्म में प्रवृत्त होने के लिए जो इरादा (क्रतु) किया है, उसकी खूब परीक्षा कर लो । साथ ही में जो कर्म्म कर चुके हो उस पर दृष्टि रक्खो । सोचो कि अबतक हमनें

जो कुछ किया है,उससे हमारा क्या उपकार हुआ है,एवं उस से समाज का क्या हित हुआ है ! वर्त्तमान को भव्य बनाने के लिए अतीत को लक्ष्य में रक्खो । कहीं ऐसा न हो कि केवल वर्त्तमान के झञ्झावात के झपेटे में आकर आंख मीच कर अशास्त्रीय कर्म्मों को शास्त्रीय मानते हुए, साथ ही में कर्म्ममार्ग का डिण्डिमघोष करते हुए अपना सर्वनाश करा बैठो । **"क्षुरस्य धारा निशिता दुरत्यया दुर्गं पथस्तत् कवयो वदन्ति"** ।



६– तुम्हारा क्रतु ( इरादा ) भी बड़ा उदात्त है, अतीत भी तुम्हारा बड़ा भव्य था । परन्तु सावधान ! कहीं वर्त्तमान को न भूल जाना । वर्त्तमान में तुम्हारे पास जितनी शक्ति है, उसे ध्यान में रखते हुए ही आगे बढ़ना । लम्बे चौड़े इरादे, अतीत का गौरव ही कर्म्म प्रवृत्ति के मुख्य द्वार नहीं हैं । इसके लिए तुम्हें वर्तमान बल का आश्रय लेना पड़ेगा । तुम्हारी अध्यात्मसंस्था में कर्म्म के प्रवर्तक देवता सोमगर्भित अग्नि हैं । अग्नि अङ्गिरा है, सोम भृगु है । यही दोनों तुहारे तप [कर्म्म] के सञ्चालक हैं । **"भृगूणाम-ङ्गिरसां तपसा तप्यध्वम्"** इस श्रौत सिद्धान्त का समादर करते हुए, भृगु–अङ्गिरा-मय अपने शारीर आग्नेय बल को सामनें रखते हुए तदनुसार कर्म्म करो । वही अग्नि देवता तुम्हें सुपथ का अनुगामी बनानें वाला है । जो व्यक्ति शक्तिसीमा का उल्लंघन करता हुआ असम्भव कर्म्मों में प्रवृत्त होजाता है, वह कभी सफल नहीं होसकता । इस प्रकार **क्रतु** (इरादा), **कृत** (अतीत), **अग्नि** (वर्त्तमान शक्ति) तीनों को लक्ष्य में रखते हुए, फलाशा छोड़ते हुए कर्म्म में प्रवृत्त रहो, ऐहलौकिक, पारलौकिक दोनों विभूतिएं करबद्ध तुम्हारे सामनें खड़ीं हैं ।

**ओं शान्तिः ! शान्तिः !! शान्तिः !!!**



